नियत कुर्बान कर देते हैं। देशका कोई फिरका, कोई वर्ग खुशहाल नजर नहीं आता। जिन्दगीका स्टैण्डर्ड बुरी तरह गिर चुका है। हमारा इल्म व हुनर, रोजगार और सौदागरी, पूंजी और मेहनत सब कुछ बर्बाद हो गयी है। देहातकी दस्तकारियां खतम हो गयी हैं। चारों तरफ हाहाकार मचा हुआ है। हम जिन्दगी और मौतके जद्दोजहदसे होकर गुजर रहे हैं। प्रतिक्रियागामी ताकतें हमारा गला घोंट रही हैं। लेकिन हम बेखबर होकर आपसमें ही लफ्जों और स्कीमों पर लड़ रहे हैं। देश रोटियोंके लिये, कपड़ेके लिये, रोजी और मजदूरीके लिये, रहनेके लिये, शिक्षा और तन्दुरुस्तीके लिये चीख रहा है। मुल्क नाउम्मीदियोंके अंधेरेमें भटक रहा है और हम फार्मूलों पर बहस कर रहे हैं। दुनियाकी हालत तूफानी रफ्तारके साथ बदल रही है। इस बदलती हुई हालतमें एक नये राजनीतिक और आर्थिक ढांचेकी जरूरत महसूस हो रही है। समाजमें जो साम्य और समता होनी चाहिये वह इस समय नहीं है और उसके अभावमें यह स्वाभाविक है कि चारों तरफ तन-ज्जुली और तबाही नजर आये। जिस तेजी और मुस्तैदीके साथ हमें अपनी समस्याओं पर विचार करना चाहिये वह हम नहीं कर रहे हैं। भारतकी जनता कष्ट और पीड़ासे बेचैन है। वह अपनी तकलीफोंके बोझसे किसी तरह छुटकारा पाना चाहती है। यही हमारी मुख्य समस्या है। दूसरे सवाल इसके बाद आते हैं। इस बड़ी समस्याको हल करनेके लिये हमें हिन्दुस्तानको साम्राज्यवादके कठोर बन्धनसे छुटकारा दिलाना होगा। साम्राज्यवादकी जड़ बहुत गहराई तक जमी हुई है। वर्तमान साम्राज्यवाद, पूंजीवादका एक स्वाभाविक परिणाम है। एकको दूसरेसे अलग नहीं किया जा सकता। बीमारी अपना स्थायी घर कर चुकी है। हमारे लिये आज सबसे जरूरी और अहम मसला पूर्ण राजनीतिक स्वाधीनता और लोकतन्त्रात्मक राज्य

कायम करना है। क्योंकि अपनी तमाम बीमारियोंका हमें एक यही इलाज जान पड़ता है ; अब हम अपने प्रश्नों और समस्याओंको नजर-अन्दाज नहीं कर सकते। हमारे मुल्ककी घोर गरीबी और करोड़ों आदमियोंकी बेकारी बढ़ते हुए लकवेके मर्जकी तरह हमारे राष्ट्रीय जीवन पर बराबर चोट कर रही है। आज दुनिया दर्दनाक विरोधोंसे भरी हुई है। लेकिन कहीं भी यह विरोध इतनी तीव्र मात्रामें नहीं है जितनी तीव्र मात्रामें हमारे देशमें हैं। एक तरफ हर तरहकी शान और शौकतें, सजावटें और फिजूलखर्चिया पायी जाती हैं। दूसरी तरफ भूखे किसानोंके फूसके झोपड़े खड़े हैं जिनके बच्चे चुल्लू भर दूधके लिये तड़पा करते हैं और जिनकी महिलाएं बीते भर वस्त्रके लिये शर्मसे गर्दन नीचे किये चलती हैं। हमें अपनी लम्बी यात्रामें खतरे और तकलीफको अपना साथी बनाकर आगे बढ़ना है। हम अभ्रके मानिन्द गरजते और गाते हुए अपने मकसदकी ओर चल पड़े हैं। अब अपनी इस विकट यात्रामें स्वतत्रता, समानता और बन्धुत्व ही हमारा नारा होना चाहिये। अगर हम अपने उद्देश्यकी ओर एकता और जोशके साथ झञ्झावातकी तरह अग्रसर होंगे तो बाधाएं हमसे पनाह मागेंगी, राहके रोड़े हमारी एक ठोकरसे जाकर दूर गिरेंगे, स्वतन्त्रता हमारी चेरी होगी और हिमालयकी बुलंद चोटियों पर पहुंच कर हम अपनी विजय पताका फहरा देंगे। हम दुनियाको और दुनिया हमें सिर ऊंचा करके देखेगी !

---

# शुद्धि-पत्र

[ प्रूफ सशोधनमें कतिपय भूलें रह जानेके कारण हमारे पाठकोंको कहीं-कहीं कुछ अवाछनीय अशुद्धिया मिलेंगी। पाठकोंकी सुविधाके लिये प्रस्तुत-पुस्तकके विभिन्न पृष्ठोंकी अशुद्धियोंका शुद्ध रूप दिया जा रहा है। पाठक कृपया इन्हें सुधार कर पढें। —सम्पादक ]

| पृष्ठ | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|
| ५ | कहा | कह |
| २१ | १९० | १९ |
| २२ | वे | न |
| २४ | थने | काम बनाते |
| ,, | खिलाफसे | खिलाफ |
| २७ | स्वय+ | स्वय इस |
| २९ | अपेक्षा | उपेक्षा |
| ३७ | अनुसार+ | अनुसार यह शब्द |
| ३८ | यहा | ० |
| ४० | आकर | जाकर |
| ४५ | अल्पमतके | अल्पमतकी |
| ,, | देशके | देशसे |
| ४६ | घोपणा | घोपणा |
| ५१ | यह | कई |
| ५६ | प्रतिनिधिमे | प्रतिनिधि |
| ७६ | कारमेथियन | कार्पेथियन |
| ५७ | अजीब गरीब | अजीब-व-गरीब |
| ६४ | सरकार | सरकारी |

अभिनव भारती ग्रन्थमाला—६

# आज़ादी के [illegible]

श्री राम मनोहर सिंह

सम्पादक—
हजारीप्रसाद द्विवेदी